प्राचीन जैन पुस्तकोद्धार फण्ड ग्रंथाङ्क ३०

# कृपा-विनोद



(सार्थ सामायिक-चैत्यवन्द-स्तवनादि समुचय)

—प्रयोजक—

शासन प्रभावक [illegible] अग्रणी, जगत् पूज्य
शास्त्रोद्धारक, परममाननीय, श्रुतस-
[illegible] जैनाचार्य

## श्रीजिनकृपाचन्द्रसूरीश्वरजी

—प्रकाशक—

## श्रीजिनदत्तसूरि जैन ज्ञान-भण्डार

गोपीपुरा—ओसवाल मोहल्ला

सूरत ( गुजरात )

प्रथमावृत्ति ५००० ]   वीर संवत २४५४   [ मूल्य —

इस पुस्तकके आरम्भके दस फार्म २१, हरिसन-रोड, कलकत्ताके नरसिंह प्रेससे पण्डित काशीनाथजी जैन द्वारा और बाकीके सभी फार्म नं० [illegible] घोष लेनके ललित प्रेसमें बाबू ललित मोहन द्वारा मुद्रित।

शासन सम्राट शास्त्र विशारद जैनाचार्य



श्री जिन कृपाचन्द्रसूरीश्वरजी ।

# प्रकाशकीय-निवेदन

प्रिय पाठक वृन्द !

यह हमारे लिये अत्यन्त आनन्द और परम सौभाग्यकी बात है, कि वर्तमान समयमें हमारे पूज्य आचार्य, यति मुनि, और धर्म-प्रेमी उदार श्रावकोंका अनुराग ज्ञान प्रचारकी ओर हो रहा है। यदि इसी तरह उक्त महानुभावोंका विशेष रूपसे अनुराग रहा तो आशा है, कि थोडेसे समयमें ज्ञान प्रकारका कार्य अधिक और सुचारु रूपसे होने लगेगा।

हमारे जगत् पूजनीय, पूज्यपाद, प्रातः स्मरणीय, चारित्र-चूड़ामणि, शासन प्रभावक, सकल शास्त्र विशारद आचार्य महाराज श्री १००८ श्री जिनकृपाचन्द्रसूरिजीके सदुपदेश द्वारा ज्ञानोद्धारका कार्य बड़े ही जोरोंसे हो रहा है। इस कार्यके लिये आपने सुरत शहरमें गोपो पुरेके ओसवाल मोहल्लेमें श्रीजिनदत्तसूरि ज्ञान भंडार नामक एक बड़ी ही उत्तम संस्थाका उद्घाटन किया है। एवं इन्दोर और बोकानेर नगरमें भी श्रीजिनकृपाचन्द्रसूरि जैन ज्ञान भण्डार नामक दो संस्थायें स्थापित की हैं। जिनके द्वारा आजतक संस्कृत, प्राकृत, भाषा, आदिकी अनेकों बहुमूल्य और उपयोगी पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं।

एव और भी कई पुस्तकें तैयार हो रही है , जो क्रमश प्रकाशित की जायेंगी ।

प्रस्तुत पुस्तक भी उक्त आचार्य महाराजजीके द्वारा सपादित करवाकर इसी सस्थाकी ओरसे प्रकाशित की जा रही है । इसमें सामायिकके अर्थ सहित सूत्र एव उनके साथ ही साथ सामायिक विधि, चैत्यवन्दन विधि, और आचार्य महाराजजीके विरचित अनेक प्रकारके चैत्यवन्दन, स्तुति, स्तवन, सज्भाय, गिरनार पूजा आदि कई उपयोगी, और आवश्यक चीजोंका सग्रह बडी ही योग्यतापूर्वक किया गया है । जिससे साधारण पढे लिखे श्रावक श्राविकाओंके लिये यह पुस्तक अत्यन्त उपयोगी बन गयी है । इसमें कई

स्तवन और सज्झाय तो बड़े ही वैराग्यप्रद हैं, जिनके पठन और मननसे अपूर्व रसास्वादन प्राप्त होता है।

यदि हमारे प्रेमी पाठकोंने इस पुस्तकसे समुचित लाभ उठाया तो हम अपने परिश्रमको सफल समझेंगे। एवं कालान्तरमें और भी छोटी-मोटी उपयोगी पुस्तकें भेंट करनेका उद्योग करेंगे। अस्तु !

निवेदक—
पानाभाई भगुभाई जहोरी।

# विषयानुक्रमणिका ।

# चैत्यवन्दन ।

## स्तवन संग्रह ।

## थुइ संग्रह।

## सज्झाय संग्रह ।

# आर्थिक सहाय दाताओंकी नामावली।

२००) ज्ञान खाते।

२००) महिमाश्रीजीके सदुपदेशसे इन्दोर निवासी उपधान करनेवाली श्राविका।

२५०) सेठजी चान्दमलजीकी धर्मपत्नी फूल कुँवरबाई जेसलमेर।

१७५) जेसलमेर निवासी हजारीमल राज राजमल।

१४०) जेसलमेर निवासी धनराजजी सोभाग मलजी।

१००) जेसलमेर निवासी सोभाग मलजी घोरडिया।

१००) उदयपुर निवासी बुधराजजी मुता।

६७) ज्ञान खाते।

८०) खंभात निवासी अंबालाल पानाचन्द्रकी धर्मपत्नी चंचलबाई।

४८) साधाराण द्रव्य ह० आनन्दीलाल जन्नाणी।

३५) ज्ञान खाते।

---

१४२५

॥ अर्हम् ॥

प्राचीन पुस्तकोद्धार फण्ड ग्रन्थांक २४

# अथ सामायिक विधि प्रारंभ।

अथ नवकार मंत्र।

णमो अरिहंताणं १ णमो सिद्धाणं २ णमो आयरिआणं ३ णमो उवज्झायाणं ४ णमो लोए सव्वसाहूणं ५ एसोपंचणमुक्कारो ६ सव्व पावप्पणासणो ७ मंगलाणं च सव्वेसिं ८ पढमं हवइमंगलं ९।

अर्थ—१ अठारे दोष रहित, बारे गुण सहित,

ऐसे अरिहंत भगवान कों नमस्कार हो वो, २ आठ गुण सहित ऐसे सिद्ध भगवान कों नमस्कार हो वो, ३ पांच आचार कों पालने वाले, छत्तीस गुण युक्त, ऐसे आचार्यमहाराज कों नमस्कार हो वो, ४ द्वादशांगी को पढाने वाले, पच्चीस गुण युक्त, ऐसे उपाध्याय महाराज कों नमस्कार हो वो ५ मोक्षमार्ग साधने वाले सत्तावीस गुण युक्त ऐसे साधूजीमहाराज कों नमस्कार हो वो, ६ यह पंचपरमेष्ठिकों नमस्कार ७ सर्वपापोंका नाशकरने वाला है ८ और सर्व मंगलो में ९ पहिला मंगल होवे है, तीन वेर नवकार गुणके स्थापना जी थापे, पश्चात् दो खमासमण देकर सुखशाता पूछकर तीसरो खमासण देवे अब्भुट्ठियोमिखामे ।

अथ खमासण ।

१ इछामि खमासमणो २ वंदिउं जावणिज्जाए ४ निसीहीआए ५ मत्थएण वंदामि ।

अर्थ—१ इच्छा करता हु हे क्षमाश्रमण २ वद-ना करने की ३ शक्तियुक्त ४ और कार्यो को निषेध करके ५ मस्तकसे वदनाकरताहु,

अथ सुगरू को सुखशातापृच्छा ।

१ इच्छकार भगवन् २ सुहराई सुहदेवसी ३ सुखतप ४ शरीर निरा-बाध सुखसंयमयात्रा सुखे निर्वहो-

छोजी ? ५ स्वामी शाता छै जी ? इति ।

१ इच्छा करता हूं हे भगवन् २ सुख से रात्री सुख से दिन ३ सुख से तपस्या ४ शरीर रोग रहित सुख सेती संयम यात्रा सुखसे निभाते हो, ५ स्वामी आपके सुख शाता है जी ?

अथ अब्भुट्ठिओमि ।

१ इच्छाकारेण संदिस्सह भगवन् २ अब्भुट्ठिओमि अप्भिंतर देवसियं खामेउं ३ इछं खामेमि देवसियं जंकिंचि अप्पत्तियं ४ परप्पत्तियं भत्ते पाणे विणए वेआवच्चे

आलावे सलावे उच्चासणे ५ समासणे अंतर भासाए उवरि भासाए ६ जंकिंचि मज्भविणयपरिहीणं सुहुमंवा वायरंवा ७ तुब्भे जाणह अहं न जाणामि ८ तस्स मिच्छामि दुक्कडं ॥ इति ॥

शब्दार्थ—१ इच्छापूर्वक हे भगवन् मुझे आज्ञा दीजिये। २ दिनके अन्त करणसे अपराध खमाणे को उठा हूं। ३ इवासै खमाता हुं जो कुछ दिनसम्बन्धी अप्रीतीभाव। ४ विशेष अप्रीती भाव भोजन पाणी में विनय में वेयावच्चमें एकवार बोलनेसे वेर २ बोलनेसे उचोआसन सम

आसन गुरुकेबातचीतकरते बीचमें बोला हो गुरुकी बातपरबातकरी हो । ६ जो कुछ मेरेसे विनयरहित पणा सूक्ष्मअथवा स्थूल हुआ हो । ७ आप जाणते हो, मैं नहीं जानता हूं । ८ वह पाप मेरा मिथ्या हो ओ, पश्चात् खमासण देकर इच्छा कारेण संदिस्सह भगवन् सामायिक मुहपत्ती पडिलेहुं गुरु कहे पडिलेहेह, पीछे इच्छं कही दूसरी खमासमण देकर मुहपत्ती पड़िलेहे । अथ मुहपत्ती पड़िलेहण के पच्चीस बोल लिखते हैं ।

सूत्र अर्थ साचो सद्दहुं ॥ १ ॥ सम्यक्त्व मोहनी ॥ २ ॥ मिथ्यात्व मोहनी ॥ ३ ॥ मिश्र मोहनी ॥ ४ ॥ परिहरूं ॥ कामराग ॥ १ ॥ स्नेहराग ॥ २ ॥ दृष्टिराग ॥ ३ ॥ परिहरूं, ये

सात बोल मुहपत्ती खोलती वक्त कहने ॥ सुगुरु ॥ १ ॥ सुदेव ॥ २ ॥ सुधर्म ॥३॥ आदरू कुगुरु ॥ १ ॥ कुदेव ॥ २ ॥ कुधर्म ॥ ३ ॥ परिहरू ॥ ज्ञान ॥१॥ दर्शन ॥ २॥ चारित्र ॥ ३ ॥ आदरूं । ये नव पडिलेहण डावे हाथे करिये ।

ज्ञान विराधना ॥ १ ॥ दर्शन विराधना ॥२॥ चरित्र विराधना ॥ ३ ॥ परिहरू ॥ मनोगुप्ति ॥ १ ॥ वचनगुप्ति ॥२॥ कायगुप्ति ॥३॥ आदरू । मनोदंड ॥ १ ॥ वचनदंड ॥ २ ॥ कायदंड ॥३॥ परिहरूं ये नव पडिलेहण जिमणे हाथ पर करनी । ये पचीस बोल मुहपत्ती के जानने ।

अत्र अंगकी पचीस पडिलेहण ।

कृष्ण लेश्या ॥१॥ नील लेश्य ॥२॥ कपोत लेश्या ॥३॥ ये तीनों निलाडे मस्तकें परिहरुं ।

ऋद्धि गारव ॥१॥ रसगारव ॥२॥ शाता गारव ॥ ३ ॥ ये तीनों मुखें परिहरूं। माया शल्य ॥१॥ नियाण शल्य ॥ २ ॥ मिच्छादंसण-शल्य ॥३॥ ये तीनों हीये परिहरूं। क्रोध ॥१॥ मान ॥२॥ ये दोनों जिमणे कंधे (खंधे) परिहरूं। माया ॥१॥ लोभ॥२॥ यह दोनों डावे कंधे परिहरूं॥ हास्य ॥१ ॥ रति ॥ २ ॥ अरति ॥३॥ ये तीन बोल ड़ावे हाथे परिहरूं ॥ भय ॥१॥ शोक ॥२॥ दुगंछा ॥३॥ ये तीनों जिमणे हाथे परिहरूं ॥ पृथ्विकाय ॥१॥ अप्पकाय ॥२॥ तेऊकाय ॥३॥ ये तीनों डावे पगे परिहरूं ॥ वायुकाय ॥१॥ वनस्पतिकाय ॥ २ ॥ त्रसकाय ॥ ३ ॥ ये तीनों जिमणे पगे परिहरूं ॥ इति मुहपत्तीपड़ि-लेहण सम्पूर्ण।

पीछे खड़ा होय के इच्छामि खमासमण का पाठ कहैं के इच्छाकारेण संदिस्सह भगवन् । सामायिक संदिस्साबु ? गुरु कहे संदिस्सावेह । पीछे इच्छं कहके फेर खमासमण देकर इच्छा० सं० भ० ॥ सामायिक ठाऊ ? गुरू कहैं ठायह । पीछे इच्छं कही खमासमण देकर थोड़ा झुक के तीन नवकार गुणे इच्छा कारेण संदिस्सह भगवन् पसाउकरी सामायिक दंडक उच्चरावोजी । गुरु कहैं उच्चरावेमो । पीछे करेमि भंते सामाइयं इत्यादि सामायिक सूत्र तीन वार उच्चरे ।

अथ सामायिक का पच्चक्खाण ।

१ करेमि भंते सामाइयं। २साव-

ज्जं जोगं पच्चक्खामि । ३ जाव नियमं पज्जुवासामि । ४ दुविहं तिविहेणं। ५ मणेणं वायाए काए-णं । ६ न करेमि । न कारवेमि। ७ तस्स भंते पडिक्कमामि। ८ निंदामि गरिहामि। ९ अप्पाणं वोसिरामि।

शब्दार्थ—१ हे पुज्य सामायिक करता हूं। २ पापकारी जोग का पच्चक्खान । ३ जहांतक नियम से सेवाकरता हूं। ४ दोकरण तीन जोग से। ५ मनकरके, वचनकरके, काय करके। ६ नहीं करूं, नहीं कराऊं। ७ अतीतकालसंबंधी पापोंसे हे पुज्य पीछे हटता

हूं । ८ निन्दता हूं आत्मसाक्षीसे गुरुकी साखसे गरहाकरता हूं। ६ आत्मा को पापोंसे छोडाता हूं ।

पीछे खमासमणदेकर इच्छाकारेण सदिस्सह भगवन् इरियावहिय पडिक्कमामि । गुरू कहे पडिक्कमह पीछे इच्छं कही । इच्छामि पड़िक्कमिउ इरियावहियाए इत्यादि पाठ कहे सो लिखते हैं ।

अथ इरियावहिय ।

१ इच्छाकारेण संदिस्सह भगवन् । २ इरियावहिय पड़िक्कमामि। ३ इच्छं इच्छामिपड़िक्कमिउं । ४ इरियावहियाए विराहणाए ।

५ गमणागमणे । ६ पाणक्कमणे बीयक्कमणे हरियक्कमणे । ७ ओसा उत्तिंग । ८ पणगदगमट्टी । ९ मक्कडासंताणासंकमणे । १० जे मे जीवा विराहिया । ११ एगिं-दिया बेइंदिया तेइंदिया चउरिं-दिया पंचिंदिया । १२ अभिहया वत्तिया । १३ लेसिया संघाइया संघट्टिया परियाविया। १४ किला-मिया उद्दविया। १५ ठाणाओठाणं, संकामिया। १६ जीवियाओ ववरो-

विया। १७ तस्स मिच्छामि दुक्कडं इति।

शब्दार्थ—१ इच्छा करके हे भगवन् आज्ञा देवो। २ राहगमनकरते पीछे हटता हु। ३ प्रमाण प्रमाणे पीछे हटने चाहता हु। ४ राह में चलते जो विराधना। ५ जावते आवते। ६ प्राणियों को दावा हो बीज (सचित) को दावा हो हरीवनस्पती दावी हो। ७ ओस कीडी नगरा। ८ फूलण पानी मट्टी। ९ मकडी को जाला दावा हो। १० जो कोई मैने जीव विराधना करि हो। ११ एक इन्द्री वाला जीव, दो इन्द्री वाला जीव, तीन इन्द्री वाला जीव, चार इन्द्री वाला जीव, पाच इन्द्री वाला जीव, १२ सम्मुख

आवते धूल से ढका हुआ हणा हो, १३ जमीन पर घीसा संघातकिया स्पर्शहुआ परिताप उपजाया, १४ खेदपहुंचाया त्रासपहुंचाया, १५ एक स्थान से दूसरे स्थान रखा, १६ जीवितव्य से रहित किया हो, १७ उसकापाप मेरे मिथ्या हो ओ।

अथ तस्स उत्तरी।

१ तस्स उत्तरी करणेणं। २ पायच्छित्त करणेणं। ३ विसोही करणेणं। ४ विसल्ली करणेणं। ५ पावाणं कम्माणं। ६ णिग्घायणट्ठाए। ७ ठामि काउस्सग्गं।

अथ अन्नत्थ ऊससिएण।

१ अन्नत्थ, २ ऊससिएणं नीससिएणं खासिएणं, ३ छीएणं जंभाइएणं, ४ उड्डुएणं वायनिसग्गेणं, ५ भमलिए पित्तमुच्छाए, ६ सुहुमेहि अंगसंचालेहि, ७ सुहुमेहिं खेलसंचालेहिं, ८ सुहुमेहिं दिट्ठिसंचालेहिं, ६ एयमाईएहिं आगारेहि, १० अभग्गो अविराहिओ, ११ हुज्जमे काउस्सग्गो.१२ जाव अरिहंताणं भगवंताणं, १३ नमुक्कारेणं

न पारेमि, १४ तावकायं ठाणेणं, १५ मोणेणं झाणेणं, १६ अप्पाणं वोसिरामी ॥ इति ॥

[शब्दार्थ तस्स उत्तरी० ।

१ उसका फिर शुद्धि करने कों, २ प्राय-श्चित करने कों, ३ विशेषपणे शुद्धि करने कों, ४ शल्य रहित करने कों, ५ पाप कर्मोंका, ६ विशेष पणे घात करने को, ७ कायोत्सर्ग करता हूं।

शब्दार्थ अनत्थ ऊससिएणं ।

१ यह १२ वात वर्जके, २ ऊंचा श्वास नीचा श्वास लेणेमें खासी आणेमें, ३ छीकमें उबासी आणेमें, ४ डकार से अधोवायु निकलने से, ५ चक्कर आनेसे पित्तकी मूर्छा से, ६ जरासा अग

हिलाणेमें, ७ जरासा खखार के आनेमें, ८ आख की पलक वद नहि करणेमें, ९ इनसबोंको आदि लेकर आगार वर्जके, १० अखडित अविराधित, ११ कायोत्सगं मेरा हो वो, १२ जहातक अरिहत भगवंतोंको, १३ नमस्कार करके पारु नहीं १४ वहातक काया को एक ठिकाने, १५ मौनसे ध्यानसे, १६ आत्माको वोसराता हु ॥ इति ॥

एकलोगस्स चंदेसु निम्मलयरातकका अथवा चार नवकार का काउस्सग्ग करे पीछे यहा णमो अरिहंताण कहके काउस्सग्गपारके मुख से प्रगट लोगस्स कहे सो लिखते हैं ।

अथ लोगस्स ।

१ लोगस्स उज्जोअगरे, २ धम्म तित्थयरे जिणे. अरिहंते कित्तइस्सं.

३ चउवीसंपि केवली, ॥१॥ ४ उस-
भमजिअं च वंदे, ५ संभवमभिणं-
दणं च सुमइं च, ६ पउमप्पहं सु-
पासं, ७ जिणं च चंदप्पहं वंदे,॥२॥
८ सुविहिं च पुप्फदंतं, ९ सीअल
सिज्जंस वासुपुज्जं च, १० विमल-
मणंतं च जिणं, ११ धम्मं संतिं च
वंदामि,॥३॥१२ कुंथुं अरं च मल्लिं,
१३ वंदे मुणिसुव्वयं नमिजिणं च,
१४ वंदामि रिट्ठनेमिं, १५ पासं
तह वद्धमाणं च, ॥४॥ १६ एवं मए

अभिथुआ, १७ विहुयरयमला, पहीण जरमरणा, १८ चउवीसपि जिणवरा, १९ तित्थयरामे पसीयंतु, ॥५॥ २० कित्तिय वंदिय महिया, २१ जे ए लोगस्स उत्तमा सिद्धा, २२ आरुग्गबोहिलाभं, समाहिवरमुत्तमं दिंतु, ॥६॥ २३ चंदेसु निम्मलयरा, २४ आइच्चेसु अहियंपयासयरा, २५ सागरवरगंभीरा, २६ सिद्धा सिद्धिं मम दिसंतु, ॥७॥ ॥ इति ।

शब्दार्थ लोगस्स ।

१ लोकमें उद्योतकरने वाले, २ धर्म तीर्थंके

करने वाले जिन अरिहंतों का मैं कीर्त्तन करूंगा, ३ चौबीसों केवली भगवान्, ॥१॥ ४ ऋषभदेव और अजितनाथजी को वंदूं, ५ संभव अभिनंदन फिर सुमति को, ६ पद्मप्रभू सुपार्श्व को, ७ फिर चंदाप्रभू जिनवर को वंदूं, ॥ २ ॥ ८ सुविधि दूसरा नाम पुष्पदंतको, ९ शीतल श्रेयांस को फिर वासुपुज्यको, १० विमल फिर अंनत-जिनको, ११ धर्मको फिर शांन्ति को वंन्दता हूं, ॥३॥ १२ कुंथु और मल्लिको वन्दता हूं, १३ मुनिसुव्रन को फिर नमि जिनको वन्दता हूं, १४ अरिष्ट नेमिको, १५ पार्श्व तैसे फिर बर्धमान को, ॥४॥ १६ इस प्रकार मैंने स्तावना किया, १७ झडकाया कर्मरजमैल को जरामरण को क्षय किये, १८ अैसे चौवीसों ही सामान्य केवलियों

में श्र ए, १६ तीर्थङ्करों मेरे पर प्रसन्न होवो, २० कीर्तना किया, वन्दना करा पूजा करा, २१ जो इस लोक में उत्तमसिद्धभये, २२ आरोगता सम्यक्दर्शनका लाभ समाधिप्रधानउत्तम देवो, ॥ ६ ॥ २३ चन्द्रमाके समूहों से विशेष निर्मल, २४ सूर्यांके समूहोंसे विशेष प्रकाश कारक, २५ समुद्र की तरह प्रधान गंभीर, २६ सिद्ध भगवानोंमुझको सिद्धि देवो ॥७॥ इति ॥

पीछे खमासमण देकर इच्छा०संदि० भगवन् बैसणो संदिस्साबु ? गुरुकहे संदिस्सावेह'। पीछे इच्छ कहकर फिर खमासमणदेकर इच्छा० संदि० भगवन् बैसणो ठाऊ ? गुरु कहे ठाएह। फिर इच्छ कहकर खमासमणदेकर इच्छा० संदि० भ० सिज्झायसंदिस्साबु ? गुरु

कहे संदिस्सावेह पीछे इच्छं कहकर फिर खमासमण देकर इच्छा० 'दि० भ० सिज्झाय करु' ? गुरू कहे करेह ॥ फिर ख्मासमण देकर खड़ा होकर आठ नवकार कहकर सज्झाय करे तथा शीतकाल आदि होवे तो खमासमण देकर इच्छा० संदि० भ० पांगरणो संदिस्साषं ? गुरू कहे संदिस्सावेह । पीछे इच्छं कहकर खमासमण देकर इच्छा० संदि० भ० पागरणो पड़िग्घउ' ? गुरू कहे पडिग्घपह । पीछे इच्छं कही वस्त्र ग्रहण करे तथा सामायिकवंत अथवा पोसहसहितश्रावकवांदे तो "वन्दामी" ऐसा कहे और जो कोई दुसरो षांदे तो सज्झाय करेह ऐसा कहे ।

सामायिक विधि सम्पूणम् ।

## अथ चैत्यवंदन लिखते है।

तीन खमासण देकरके इच्छाकारेण सन्दिसह भगवन् चैत्यवंदन करू।

---

## अथ चैत्य वंदन।

१ जयउसामी जयउसामी २ रिसहसेत्तुंजि ३ उज्जिंतपह नेमि जिण ४ जयउवीर सच्चउरिमंडण ५ भरूअच्छहिं मुणिसुव्वय ६ मुहरिपासदुहदुरियखंडण ७ अवरविदेहिजतित्थयरा ८ चिहंदिसिविदिसी जंकेवि ९ तीआणागय संपइअ

१० वंदूजिण सव्वेवि ॥२॥ ११ कम्मभूमिहिं कम्मभूमिहिं १२ पढमसंघयणि १३ उक्कोसय सत्तरिसय १४ जिणवराण विहरंतलब्भई १५ नवकोड़िहिं केवलिण १६ कोडिसहस्सनवसाहसंपय १७ संपई जिनवर वीसमुणि १८ बिहू कोडिहिंवरनाण १६ समणहकोडिसहसदुत्र २० थुणिज्जइ निच्चविहाणि २१ सत्ताणवईसहस्सा, लक्खा छप्पन्न अट्ठ कोडिओ, चउसयछाया

सीया २२ तिल्लुक्के चेइयेवंदे २३ वंदे नवकोड़िसयं २४ पणवीसं कोड़ि लरकतेवन्ना अट्ठावीस सहस्सा चउसय अट्ठासिआ पडिमा २५ जंकिंचि नामतित्थं २६ सग्गे पायाले मणुसे लोए २७ जाइं जिण बिंबाइं २८ ताइं सव्वाइं वंदामि ।

शब्दार्थ चैत्यवदन ।

१ जयवंता २ हो वो स्वामी २ सेत्रुंजय पर श्रीऋषभदेव ३ गिरनार पर श्री नेमजिन ४ साचोर क्षेत्रके मंडण महावीर प्रभूका जय होवो ५ भरूच क्षेत्रमें श्री मुनिसुव्रतस्वामी का

६ दुख और पापके खंडनकारकऐसे श्री मुहिरि गांवके श्री पार्श्वनाथ स्वामी ७ और महाविदेह के तीर्थंकरों को ८ चारोंदिशाविदिशाओंमें जो कोई ६ भूत भविष्यत वर्तमान कालके १० सर्व जिनेश्वरोंको वंदूं ११ कर्म्मभूमि के विषे १२ वज्रऋषभनाराचसंघयणधारी १३ उत्कृष्ट एकसौ सित्तर तीर्थंकर १४ विचरते पावें १५ नव क्रोड़ केवलियों की १६ नव हजार क्रोड़ साधुओंकी संपदा १७ इस वक्त बीस तीर्थंकर १८ दो क्रोड़ केवल ज्ञानी १६ दोहजारक्रोड़साधुओंकर २० नित्यप्रति प्रभात होते स्तवना करनी २१ आठ क्रोड़ छप्पन लाख सत्तानवे हजार चार सौ छयासी २२ तीन लोकके चैत्योंको वंदूं २३ नवसौ क्रोड़ २४ पच्चीस क्रोड़ तिर-

पन लाख अट्ठाईसहजार बारसौ अठ्यासी प्रतिमाजी कु वदु २५ जो कोई नाम तीर्थ है २६ स्वर्ग मनुष्यलोकपाताल मे २७ जो जो जिनेश्वरदेव के बिम्ब हैं २८ उन सबोंको वदना करता हू। इति।

अथ शकस्तव ( नमुथ्थुणं ) पाठ।

नमुथ्थुणं अरिहंताणं भगवंताणं १ आईगराणं तिथ्थयराणं सयंसंबु-द्धाणं २ पुरिसुत्तमाणं पुरिससीहाणं पुरिसवर पुंडरियाणं पुरिसवरगंध-हथ्थीणं ३ लोगुत्तमाणं लोगनाहाणं लोगहियाणं लोगपईवाणं लोगप-

उज्जोअगराणं ४ अभयदयाणं च-
क्खुदयाणं मग्गदयाणं सरणदयाणं
वोहिदयाणं ५ धम्मदयाणं धम्मदे-
सियाणं धम्मनायगाणं धम्मसार-
हीणं धम्मवर-चाउरंतचक्कवट्टीणं
६ अप्पडिहयवरनाणदंसणधराणं
विअट्टछउमाणं ७ जिणाणं जा-
वयाणं तिन्नाणं तारयाणं बुद्धाणं
बोहयाणं मुत्ताणं मोअगाणं ८ स-
व्वन्नूणं सव्वदरिसीणं सिवमयल-
मरुअमणंतमक्खयमव्वाबाहमपुण

राविति सिद्धिगईनामधेयं ठाणं-
संपत्ताणं णमोजिणाणं जीअभयाणं
६ जेअअईआ सिद्धा जे अ भवि-
स्संतिणागएकाले । संपइयवट्ट
माणा सव्वेतिविहेणवंदामि । इति

अथ जावंति चेइयाइं पाठ ।

जावंति चेइयाइं उढ्ढेअ अहेअ-
तिरिअलोएअ । सव्वाइंताइंवंदे
इहसंतो तथ्थसंताइं ।

अथ जावंतिकेविसाहूं पाठ ।

इच्छामिखमासमणो० भगवन्

जावंतकेविसाहू भरहेरवयमहाविदेहे अ। सव्वेसिंतेसिंपणओ तिविहेण तिदण्डविरयाणं।

अथ परमेष्ठिनमस्कार पाठ।

नमोर्हत् सिद्धाचार्योपाध्याय सर्वसाधुभ्यः।

नमस्कार होवो अरिहंतोंको भगवंतोंको १ अपणे तीर्थके आदिके करने वाले तीर्थके करनेवाले आपही तत्त्वके जांननेवाले २ पुरुषों में उत्तम पुरुषोंमे सिंह सदृष पुरुषों में प्रधान पुण्डरीक कमलके जैसे, पुरुषों में प्रधान गन्ध हस्ती जैसे ३ लोकोंमें उत्तम लोकके नाथ लोकके हितकारी, लोकमें दीपक समान, लोकमें

उद्योत करने वाले ४ अभयदान देनेवाले, तत्त्व रूप नेत्रोंके देनेवाले, मोक्षमार्गके दातार, शरणेके दातार, बोधिबीजके देने वाले ५ धर्मके देनेवाले, धर्म के उपदेश कर्त्ता, धर्मके नायक, धर्मरथके सारथी, धर्मके प्रधान, चार गतीके अन्तकर्त्ता चक्रवर्त्ती ६ किसीसे नाश नहीं हो ऐसा प्रधान ज्ञानदर्शन को धारने वाले चलीगई छद्मस्थ अवस्था ७ आप जीते दूसरे को जीताने वाले, आप तिरे दूसरेके तारक, आप तत्त्व जाना दूसरे को बोध देने वाले आप छूटे औरोंको छुडाते ८ सर्व जाणने वाले, सर्व देखने वाले, उपद्रव रहित अचल रोगरहित अनत अक्षय बाधारहित नहिहै फिर अवतारलेणा सिद्धगती नाम जिसका ऐसा ठिकाना पाए हुये नमस्कार

हो जिनेश्वरोंको जीता है सब भय जिन्हो ने जो अतीत कालमें सिद्ध हो गए हैं, आगामी कालमें सिद्ध जो होयेंगे, वर्त्तमान कालमें जो उपस्थित हैं, उन सभी को त्रिविध वन्दना करता हूं।

जितने चैत्य हैं ऊर्ध्व लोकमें, अधोलोकमें, तिर्छेलोकमें, उन सभीको वन्दना करता हूं, जो में यहां हुं और वहां जो जिनचैत्य है अर्थात् ( तीन लोकमें जहां जहां जिन विम्ब है )।

१ खमासमण देना अर्थ पहले लिखा है।

जितने कोई भी साधु हैं भरतमें, ऐरवतमें, महा विदेहमें, सबोंको प्रणाम हो, मन वचन काया से तीन दण्डसे विशेष रहित,

नमस्कार होवो अर्हंत सिद्ध आचार्य उपाध्याय सब साधुओंको।

अथ उवसग्ग हर स्तोत्र पाठ।

उवसग्गहरंपासं पासं वंदामि कं-
म्मघणमुक्कं। विसहर विसनिन्नास,
मंगलकल्लाणआवासं ।१। विसहर
फुलिंगमंत, कठेधारेई जोसयामण-
ओ। तस्सग्गहरोगमारी, दुट्ठजराजं-
ति उवसाम ।२। चिट्ठउदूरे मंतो, तु-
ज्झपणामोविवहु फलो होई । नर-
तिरिएसुविजीवा, पावतिनदुक्खदो-
हग्गं ।३। तुहसम्मत्तलद्धे, चिंता-
मणि कप्पपायव्वऽभईए । पावंति
अविग्घेण,जीवा अयरामर ठाणं ।४।

इयसंथुवो महायस, भत्तिब्भरनि-
ब्भरेण हियएण । तादेवदिज्जबो-
हिं, भवेभवे पासजिणचंद ।५।

जयवीयरायजगगुरु होउममं तुह-
प्पभावओभयवं । भवनिव्वेओम-
ग्गाणुसारियाइट्ठफलसिद्धी । १ ।
लोगविरुद्धच्चाओ गुरुजणपूआपर-
थ्थकरणं च । सुहगुरुजोगोतव्वय-
णसेवणाआभवमखंडा । २ ।

अर्थ—उपसर्गोंको हरनकरने वाले पार्श्व-
यक्षसे पूजित ऐसे पार्श्वनाथ भगवान को नम-
स्कार करता हु—कैसे हैं-कर्मसमूहसे मुक्त

सर्पके जहर को नास करने वाले मङ्गल-कल्याण के घर हैं १ विषधर फुलिङ्ग नामके मन्त्रको कण्ठमें धारण करे जो सदा मनुष्य उसके ग्रह रोग मरी दुष्टज्वर समाधीको प्राप्त होय २ तुम्हारे नामका मन्त्र भी दूर रहो, मगर तुम्हारे को प्रणाम कर-नेसे भी बहोत फलहोता है, मनुष्य तिर्यंच जीव दुःख दोर्भाग्य नहिं पावे ३ तुम्हारा सम्यक्त्व पानेसे चिन्तामणिरत्न कल्पवृक्षसे भी अधिक जीव निर्विघ्न पणे अजर अमर ठिकाणे को पाता है। ४ हे पार्श्वजिन चन्द्र ! हे महायशवन्त ! भक्तिके समूह से परिपूर्ण हृदय करके भव भवमें इस तरह की स्तवना ( मुझे ) बोधी बीज देवो।

जयवन्ता होवो हेवीतराग ! जगत् गुरु ! होवे मुझे आपके प्रभावसे हेभगवन् ! भवोंसे

उदासपणा मार्गानुसारीपणा वांछित फलकी सिद्धि, १ लोकविरुद्ध कामोंकात्याग, वृद्ध महापुरुषोंकी पूजा परोपकारका करना फिर शुद्ध गुरुओंका योग उन्हींके वचनका अङ्गीकार समस्त भवोंमें अखण्ड होवो ॥२॥ इति समाप्त।

इत्यादि चैत्य वन्दन करके क्षमाश्रमण देके इच्छा० सं० भ० कुसुमिणदुसुमिणराईप्रायछित्तविसोहणथ्थंकाउसग्ग करु ? गुरु कहे-करेह-पीछे इच्छे कहकर कुसुमिण दुसुमिण राईपायच्छित्तविसोहणथ्थं करेमिकाउसग्गअन्नत्थ इत्यादि पाठ कहके ४ लोगस्स या १६ नवकार का काउसग्ग चन्देसु निम्मलयरातक-करे जो रात्रीमें मूलगुणसम्बन्धीस्वप्नमें मोटको दोष लगा होवे तो सागरवरगम्भीरा

तक चिन्तवे फिर णमोअरिहंताणं कहकर कायोत्सर्ग पारे और प्रगट लोगस्स का पाठ कहे।

अथ सामाइक पारन विधि।

१ खमासमण देके मुहपत्तिपडिलेवे फिर क्षमाश्रमण देके इच्छाकारेण संदिस्सह भगवन् सामाइक पारु ? गुरु कहे पुणोविकायव्वो, श्रावक कहे यथासक्ति, फिर क्षमाश्रमण देके इच्छा० सं० भ० सामाइक पारेमि ! गुरु कहे। आयारोनमोतव्वो, श्राक कहे तहत्ति, फिर खडा होके कुछ झुकता हुवा ३ नवकार पढ़े, फिर दोनों गोडे दबाके जोडके जमीन पर दोनु हाथ नीचा लगा मस्तक नमाय के बैठे और पाठ कहे।

अथ भयवं दसणभद्दो का पाठ।

भयवं दसणभद्दो. सुदसणो थु-

त्तिभंइ वयरो य । सफलीकयगिंह
च्चाया,साहूए्वंविहाहुंती ।१। साहूण
वंदणेणं,नासइपावं असंकियाभावा,
फासु अ दाणेणिज्जर, अभिगाहो,
नाणमाईणं ।२। छउमत्थोमूढ़मणो,
कित्तियमित्तंपि संभरईजीवो । जं-
चनसंभरामिअहं,मिच्छामि दुक्क-
डंतस्स । ३ जंजंमणेण चिंतियं,
असुहं वायाईभासियं किंची ।
असुहं काएणकयं, मिच्छामिदु
क्कडं तस्स ।४। सामाइयपोसह

संठियस्स जीवस्स जाइ जो कालो। सोसफलो वोधव्वो सेसोसंसार फलहेउ । ५ ।

अर्थ—भगवान् दशार्णभद्र सुदर्शन स्थुलभद्र वज्रस्वामि आदिक सफल किया ग्रहस्थाऽवास छोडके साधु इस प्रकार के होते है १ साधुओं के वन्दन करनेसे नास होता है पाप शंका रहित भावों से प्रासुक दान देनेसे निर्जरा कर्मों की होती है समस्त पर्ण ग्रहण होता है ज्ञानादिक का ? छद्मस्थ पणे मनकी मूर्खता से कितने मात्र भी याद करके ये जीव जो फिर नहि याद आवे मुजको मिथ्या मेरा पाप होयो २ जोजो मनकरके विचारा होय असुभ वचन से भाषण

किया हो थोड़ासा भी अशुभ काया से किया होय मिथ्या होवो मेरा पाप सभीका ४ सामाइक पोषध में अच्छी तरह रख्या हुवा जीवोंका जो काल जाता है वह सफल जानो बाकी सब संसार फल के कारण हैं।

सामाइक विधे लीधूं विधे कीधूं विधि करतां अविधि अशातना लागी होय दशमनका दश वचन का बारह काया का ३२ दूषण मांही को कोई दूषण लागो होय ते सव्वे मने करी वचने करी कायाए करी मिच्छामि दुक्कडं ॥ पीछे तीन नवकार गुणे इति सामाइक पोसह पारन विधि ॥



## ॥अथ बीजनु चैत्यवंदन लिख्यते ॥ १ ॥



॥ द्विविध धर्म जिनवर कह्यो। साधु श्रावकनो जाण। शिक्षा दोय सेवो सदा। ग्रहण सेवन आण ॥ १ ॥ धर्म शुक्ल दुग ध्यान ने, ध्यावो चतुर सुजाण। आर्त्त रौद्र दोय परिहरो। त्रिकरण शुचि महिरान ॥२॥ अभिनदन जनम्या प्रभु। सुमति अर चविया। वासु

पूज्य यथा केवली। शीतल शिव-
सुख वरिया ॥ ३ ॥ सीमंधर युग
मंधरा। वीस विहर मान होय।
राग द्वेषनो त्याग करी। निश्चय
व्यवहार जोय ॥ ४ ॥ बीज दिवस
आराधिये ए। ज्ञान तिथी सुवि-
हाण। सूरि कृपाचंद्र सेवतां तपथी
क्रोड कल्याण ॥ ५ ॥

॥इति बीजतिथीनो चैत्य वंदन संम्पूर्ण ॥

## ॥ अथ श्रीपंचमी चैत्यवंदन ॥२॥

॥ पांच ज्ञान प्रगटायवा । पंचमी तप सुप्रधान । आराधो भवि इकमने । प्रगटे ज्ञान निधान ॥ १ ॥ अवग्रहादिक जाणिये. मति अट्ठाविश सार. चवद बीश भेद श्रुत तणा । अवधि छ असंख्य प्रकार ॥ २ ॥ मनःपर्यव दुग भेद छे । केवल सकल प्रकाश । लोकालोक स्वरूपनो । ज्ञायक ज्ञान ए खास

॥ ३ ॥ सर्वाराधक ज्ञानने, भाख्यो श्रीजगदीश। सासो स्वासमां कर्मनो क्षय करे विशवा वीश ॥ ४ ॥ लघु मध्यम उत्कृष्ट पंच। मास वरिस जावजीव। विधि पूर्वक आराधतां। पामे ज्ञानसदीव ॥ ५ ॥ दोयपरोक्ष प्रत्यक्षतीन। श्रुत उपगारी जाण सूरिकृपाचन्द्र प्रणमतां लहियें निर्मल नाण ॥ ६ ॥ इति पंचमी चैत्यवंदन संपूर्ण ॥

---

॥ अथ अष्टमीनुं चैत्यवंदन लिख्यते ॥ ३ ॥

---

आठमदिन आराधिये । प्रवचन माता सार । अष्टसिद्धि आपे सदा । कापे कुमति कुठार ॥ १ ॥ आठमद निवारिने । अष्टकर्म करि अत । श्रावण सुदि आठम दिने पासजी लह्या भव अत ॥२॥ भादरवा वदि आठमें । सुपास चव्या जगभाण । माघ सुदि जनम्या अ-

जित, फागन संभव चव्या जाण ॥ ३ ॥ चैतर वदि आठम रिषभ । जन्म दीक्षा बे जाण । वैसाखसित अष्टमी । अभिनंदन निर्वाण ॥४॥ एहिज तिथी जनम्या सुमति, जेठ वदि मुनि सुव्रत, अषाढ़ सुदि आठम नेमि जिनेसर निर्वृत ॥ ५ ॥ श्रावण वदि आठम दिने। नमि जनम्या जिण जाण । पोसह करो आठपहेरनो । जिम लहो गुण मणि खाण ॥ ६ ॥ अष्टमी इम आरा-

धिये। त्रिकरण करि इक ठोर। कृपाचन्द्रसूरि भवितणा। तूटे कम कठोर ॥७॥

॥ इति अष्टमी चैत्यवंदनं ॥

॥ अथ एकादशीनुं चैत्यवंदन लिख्यते ॥ ९ ॥

॥ श्रीमल्ली त्रिभुवन धणी। जन्म दीक्षाने ज्ञान। कल्याणक-एकादशी। मिगसर शुदि मन आण ॥१॥ अर पारस दीक्षामही।

एकादशी दिन जाण। रिषभ अजित सुमति नमि, पाम्यो केवल नाण ॥२॥ पद्मप्रभु सिवपुर लह्यो। एकादशी अतिरूडी। इग्यारे अंग आराधवा। ए तिथी नहीं कूडी ॥३॥ इग्यारे गणधर थया। द्वादश अंग रचनार। जिन कृपाचंद्रसूरि सेवतां पामे भवनों पार ॥ ४ ॥

इति एकादशी चैत्यवंदनं ॥

---

॥ अथ १० शीतलजिन चैत्यवंदन लिख्यते ॥ ५ ॥

॥ शीतल जिनपति जगतिलो शांति सुधारस सार । अन्तर ताप बुझायवा । प्रभु दरसण जलधार ॥१॥ सुग्रीव कुलनभ दिनमणि । नन्दा मात सुजात तीनभवन तारनतरण प्रभुजी छो विख्यात ॥२॥ अतर वेरी नमायवा । नमि-सेवो जगदीश । पारस फरसन तें हुवे । पावन विशवा ,वीश ॥ ३ ॥

उगणीसे तेहोतरे वुहारी थाप्या-
ईस । प्रभु पद पंकजमां नमें ॥
कृपाचंद्र सूरीश ॥४॥ इति १०
शीतल जिन चैत्यवंदन ॥

॥ अथ १२ वासु पूज्य जिन चैत्यवं-
दन लिख्यते ॥६॥

॥ बारम जिनवर वंदिये ।
वासु पूज्य जिनचन्द । रक्त वरण
द्यु ति सुंदरू, मोहे सुरनर इंद ॥१॥
सित्तर धनुषनी देहड़ी लाख बहु-
त्तर आय । त्रिकरण जोगे आरा-

धतां । निज गुण निर्मल थाय ॥२॥ देरासर भलो दीपतो ए । वुहारी नगर मञ्झार । सूरिकृपाचन्द्र सेवतां । पामे जग जयकार ॥३॥ इति श्रीवासुपूज्य जिन चैत्यवंद संपूर्ण

---

॥ अथ श्री दीपमालिका चैत्य वंदन लिख्यते ॥७॥

॥ सिद्धारथ कुल दिनमणि । त्रिशला नो जायो । अन्तिम चौमासी प्रभु । पावापुरि आयो

॥ १ ॥ कातिकवदिअमावसँ।
सोल पहर परसिद्ध। देशनादीधी
वीर जिन अनुपमसिवसुख लीध
॥२॥ गौतम स्वामी ने ऊपनो।
केवल ज्ञान उदार। दीवाली पर
भातमां, सहुसंघरे सुखकार ॥ ३ ॥
भाइ बीजनो पर्व थयो, शोक नि-
वारण काज। दीवाली आराधनां।
सारे वंछित काज ॥४॥ छट्ठ करि
गुणनो करो, चाढो नैवेद्य सार।
कृपाचन्द्र सूरि सेवतां, पामे भव-

नो पार ॥५॥ इति श्री दीपमालिका चैत्यवदनं ॥

॥ अथ नवपदजी चैत्यवंदन लिख्यते ॥८॥

॥ श्री अरिहत ना वार गुण सिद्धना आठ कहाय ॥ छत्तीश गुण सूरितणा । पचवीस कह्या उवज्झाय ॥१॥ मुनिवरगुण सत्तावीस छे । दरसण सडसठ जोय । ज्ञान इकावन भेद छ । चारित्र सित्तर होय ॥२॥ तप पचास गुण

जाणिये । नवपद्ना श्रीकार ॥ ए-
कंदर सहुध्याइये । त्रणसैछयालीश
सार ॥३॥ आंबिलकरि आराधियै।
नव ओली सुजगीश । त्रिकरण
योगेध्यावतां । जिनकृपाचन्द्रसू-
रीश ॥ ४ ॥ इति० ॥

॥ रोहिणी तप चैत्यवंदनं ॥६॥

बासु पुज्य जिनवर नमुं, बा-
रमजिन सिरताज । रोहिणी तप
आराधतां, सारे वांछित काज ॥१॥
चोबिहार उपवासकरि, पूजक पू-

जीदेव, दोय सहसगुणनो करी, त्रिकरणथिरकरो सेव ॥२॥ सत्तावीश लोगसतणो, काउसग्ग दिल धार, खमासमण देइभावथी, प्रदक्षिणा सुविचार ॥३॥ स्वस्तिक करि फल ढोइये, पूजा विविध प्रकार। जिन कृपाचन्द्रसूरि सेवता, पामे भवनो पार ॥४॥ इति रोहिणी तपनो चैत्यवदन सं०।

---

## ॥ अथ श्री वीसस्थानक चैत्य-वंदनं ॥ १० ॥

श्री अरिहन्त अनन्त कांति सिद्ध निज गुण रामी, प्रवचन आचारिज स्थविर उवझाया हित कामी, साधु नाण दंसण नवम विनय चारित्र वखाणो, ब्रह्म क्रिया तप गोयम जिन वेयावच्च जाणो ॥ १ ॥ समाधि अपूर्व ज्ञान ग्रहै श्रुत भक्ति नित सार, तीरथ प्र-भावन वीसमो निरुपम सुख दा-

तार प्रथम चरम जगदीश सकल सेवी लही संपदा, इक दो त्रण पद जपी वावीस जिनवर पद मुदा ॥२॥ ए विंशति थानक कह्या ए, ज्ञाताए जिनचंद. ए सेवनथी भवि लहे. त्रिभुवन पति कृपाचंद ॥३॥ इति श्री वीसस्थानक चैत्य

वंदन संपूर्णम् ॥

॥ अथ श्री वीसविहरमानजीको

चैत्यवंदनं ॥ ११ ॥

सीमंधर युगमंधर वाहू सु-

बाहु जाण, सुजात स्वयं प्रभु
सातमा, ऋषभाननमन आण ॥१॥
अनंत वीर्यने, सूरप्रभु, विमल
वज्रधर कहिये, चंद्रानन चन्द्र
बाहुजी, भुजङ्ग नेम प्रभु लहिये।
॥२॥ इश्वर श्रीवयरसेनजी, महा-
भद्र जिन देव, देवजस अजित
वीर्य जी, सुरपति सारे सेव ॥३॥
पंच विदेहे विचरता ए, वीस
जिनेसर जाण, कृपाचन्द त्रिहुं
कालमें, नमतां कोड कल्याण ॥४॥

॥ इति श्रीवीसविहरमानजी चैत्यवन्दन सम्पूर्णम् ॥

॥ अथ श्री सिद्धाचलजीका चैत्य वंदन ॥१२॥

सिद्धाचल सेवुं सदा, सहु तीरथ सिरदार सोरठ देस सोहामणो, तिहां ए गिरिवर सार ॥१॥ तीन भुवन विच एहवो, तीरथ कोइ न होय, श्रीमधर वयणे करी, शेत्रुंज महातम जोय ॥ २ ॥ श्रीयुगादि जिनराज जी, समव-

सर्या इण ठाम, तेहथी ए तीरथ
वड़ो, अविचल सुखनो धाम ॥३॥
काति पूनिम दश कोडसुं ए द्रावड
वारिखिल्ल जाण, सिद्धि वधू रंगे
वरया, कृपाचन्द मन आण ॥४॥
॥ इति सिद्धाचलजी चैत्यवन्दन
सम्पूर्णम् ॥

॥ अथ श्री भद्रेसरमंडन वीरजिन
चैत्यवंदन ॥१३॥

चोविसम जिनवर नमुं, म-
हावीर जिनदेव। शांति सुधामय

चन्दलो, सुरनर सारे सेव ॥ १ ॥ भद्रेसरमे दीपतो, देरासर मनुहार वीरजिनेसरजगजयो, बावन देहरी सार ॥ २ ॥ त्रिसलानंदन जग धणीए, सुख सपति करतार त्रिकरण योगे प्रणमतां, कृपाचन्द सुखकार ॥३॥ इति श्री वीरजिन चैत्यवंदन संपूर्णम् ॥

॥ अथ श्री नेमिजिन चैत्यवंदन प्रारम्भ ॥ १४ ॥

नेमिसर जिन जग धणी, रैवत

गिरि सिण गार, यादव कुल नभ दिनमणि, भवियण ने सुखकार ॥१॥ तोन कल्याणक इहां थया, दीक्षा नाण निरवाण, भव्य मनोरथ पूरवा, चिन्तामणी समजाण ॥२॥ शिव रमणी रंगे वर्याए, बावीसम जिनचन्द, कृपाचन्द नित प्रति नमै, शिवसुख तरुनो कंद ॥ ३ ॥ इति श्री नेमिजिन चैत्यवंदन

सम्पूर्णम् ॥

---

॥ अथ श्री पुण्डरीक गणधर चैत्यवंदन प्रारम्भ ॥१५॥

रिषभ जिनेश्वर रायना, पहिला गणधर देव, पुण्डरीक नामे सदा सुर नर सारे सेव ॥१॥ चैत्री दिन शिवपुर लह्या, पांचक्रोड परिवार, पुण्डरीक तेहथी थयो, प्रगट नाम सुखकार ॥ २ ॥ आअवसर पिणि-काल मेए, प्रथम सिद्ध अभिराम, कृपाचन्द गिरिराजने, प्रति दिन करे प्रणाम ॥ ३ ॥ इति पुण्डरीक गणधर चैत्यवंदन सम्पूर्णम् ॥

## ॥ अथ श्री पुण्डरीक चतुर्विंशति जिनलांछन चैत्यवन्दन ॥१६॥

रिषभ वृषभ गज अजितने, संभव घोडो जाण, अभिनंदनने वांदरो, कौंच सुमति मन आण ॥१॥ पद्म पद्म स्वस्तिक सुपार्श्व, शशिचन्द्र प्रभ लहिये, मकर सुविधि शीतल श्रीवत्स, श्रेयांस खडगी कहिये ॥२॥ वासुपुज्य महिषतणो विमल बराह नो जाणो, अनंत श्येन वज्र धर्मने, शांति मृग

पहिचानो ॥ ३ ॥ कुंथुनाथने बोकडो अर नद्यावर्त होय,मल्लीघटसुव्रत काछवो,नमि निलोतपल जोय ॥४॥ नेमि संख फणि पार्श्वने, वीर सिंह कहाय, कृपाचन्द्र ध्वज युत नमुं, चउवीसे जिनराय ॥ ५ ॥ इति चतुर्विंशति जिनलाछन चैत्यवंदन संपूर्णम्

---

॥ अथ श्रीपूनिमनो चैत्यवंदन प्रारम्भ ॥ १७ ॥

श्रीजिन शासन जगजयो पर्व

शिरोमणि जाण, पूनिम पर्व मोटो
कह्यो, त्रिकरणशुचि मन आण॥१॥
श्रावणसुदि पूनिमचव्या,मुनिसुव्रत
जगदीश,आसोजी पूनिमचव्या,न-
-मि त्रिहुं जगना ईश ॥२॥ मिगसर
पूनिम संभव,संयम लीधोसार,पौषी
धर्म जिनेसरू, केवल ज्ञान उदार॥
३॥ चैत्री श्रीपद्मप्रभु, केवल ज्ञानप्र-
धान इम पूनिममांजाणीये,कल्याण
क सुखकार ॥४॥ दश वीश त्रीस
चालीसनी,पंचास पूजासार,फल अ

च्तत नैवेद्यनी, पूजा विविध प्रकार ॥ ५ ॥ चैत्री सेत्रुंज सेविये, जात्रा करी मनरङ्ग, तिम कार्तिकी आराधिने, करो सद्गुरुनोसङ्ग ॥६॥ बारह पूनिम आराधियेश्रे,श्रीयुगादिजिन देव, जिन कृपाचन्द्र सूरिसदा, सुर नर सारे सेव ॥ ७ ॥

॥ इति पूनिमचैत्यवंदन सं० ॥

॥ अथ श्री शान्तिनाथ चैत्यवंदन प्रारम्भ ॥ १८ ॥

सोलमजिनवर सेविये, शांति-

नाथ सुखकार, अचिराउदरे ऊपना भाद्रववदिसातमसार ॥ १ ॥ जेठ वदि तेरसप्रभु,जनम्याजगतदयाल, मारि निवारणथी थयो, शांतिनाम सुरसाल ॥२॥ चक्रिपद पाम्यो प्रभु, चउदश संजम लीध, पोष सुदि नवमीदिने, केवल सर्व प्रसीध ॥३॥ जनम दिवस प्रभु पामीयो, सिवसुख परमपवित्र,लाख बरसनो आउखो, सुणो श्रीशांतिचरित्र ॥ ४ ॥ मृगलांछन सेवित सदा, गरुड यक्ष

अभिराम, जिनकृपाचन्द्रसूरि सेवं-तां, निर्वाणी पूरे काम ॥५॥ इतिश्री शांतिनाथजीचैत्यवन्दन सम्पूर्णम् ॥

---

॥ अथ श्रीपार्श्वनाथजी का चैत्यवंदन ॥ १६ ॥

वामानंदन पासजी, अश्वसेन कुलचन्द, नील वरणशुचि देहडी, सेवे सुरनरइन्द ॥ १ ॥ चैतवदि चोथऊपना, माताकूखे स्याम, पोप-दशमी जनम्या प्रभु, त्रिभुवन जन

विसराम ॥२॥ इग्यारसदीक्षा ग्रही, कमठ हरावी ईश, चैत्रकृष्णनी चोथने, केवल लह्यो जगीश ॥३॥ संघ थापीने जगगुरु, विचर्या देशविदेश, वाणारसी नगरी थया, चउकल्याण विशेष ॥४॥ आषाढ़सित आठमे, शिवबधुझाल्यों हाथ, जिनकृपाचन्द्रसूरि सदा, सेवो जगनानाथ ॥५॥

॥ इति पार्श्वनाथ चैत्यवंदन संपूर्णम् ॥

---

अथ श्री महावीरस्वामी
चैत्यवंदन ॥ २० ॥

वीर जिनेसर जगधणी, त्रिशलानो जायो, अषाढ़शुदिषष्टि प्रभु, देवानन्दा उदरे आयो ॥१॥ आश्विन वदि त्रयोदशी, हरणेगमेषी ईश, त्रिशला उदरे सक्रम्या, चवदे स्वप्न लहीश ॥२॥ चैत्र शुक्ल त्रयोदशी, जन्म थयो सुखकार, चौसठ इंद्र आव्या तिहा, स्नात्र करे विधिसार ॥३॥ वर्धमान नाम थापियो, वृद्धि-

तणो अनुमान, मिगसर वदि दशमी लियो, संजम सुखनी खान ॥ ४ ॥ वैशाख सुदि दशमी दिने, केवल पाम्यो सार, पावापुरी मुगते गया, दीवाली सुखकार ॥५॥ इम कल्याणक प्रभु तणा, आराधे नरनार, जिनकृपाचन्द्र सूरि कहे, पामे भवनो पार ॥ ६ ॥

॥ इति श्रीमहावीरस्वामी चैत्यवंदन सं० ॥

---

## ॥ अथ पर्युषण पर्वनो चैत्यवंदन प्रारम्भ ॥ २१ ॥

श्री वीर जिनेसर भाखियो, पर्वोमां सिरदार। रत्नोमां चिन्तामणि, गिरिमां शत्रुंजय सार ॥१॥ लौकिक लोकोत्तर वलि, पर्व घणा दिलधार। पजुषण समको नहीं, बोल्यां शास्त्र मझार ॥ २ ॥ नंदीसर दीपे जई, उच्छव करे सुरराज। तिम श्रावकआराधनां. सारे वांछितकाज ॥३॥ आस्रव कषाय निवारिने. समा-

यक करो शुद्ध। जिनपूजा परभावना, करिने तरो भववुद्ध ॥४॥ कल्पसूत्र सुणो इकमना, संवच्छरी पड़िक्क-मिये । जिनकृपाचन्द्रसूरि सेवतां, भवमां नवि भमिये ॥५॥ इति श्री पर्युषणापर्वनो चैत्यवंदनसंपूर्णम् ॥

अथ उपधन चैत्यवंदन ॥ २२ ॥

वीरजिनंदे भाखियो । उपधान तप विस्तार॥ सुत्रे गणधर साखियो। महा निशीथ मझार ॥ १ ॥ पहलो वीसड़ नवकारनो । इरिया वीसड़

जाण ॥ भावस्तव पेतीशनो । ठवणा स्तव चउ आण ॥२॥ लोगस अठावीसनो । दव्वत्थ वछक्कड़ होय ॥ माला उपधान सातमो । सिद्धाण बुद्धाणं जोय ॥३॥ सात भय निवारवा । सात करो उपधान ॥ क्रिया श्रुद्धकर वातणो । एह उपाय सुजान ॥४॥ विधि योगे आराधिये ए । तप उत्तम सुखकार ॥ जिनकृपाचन्द्रसूरि सदा । आगमनो आधार ॥ ५ ॥

इति चैत्यवंदन० ॥

॥ अथ नवपदवृद्धस्तवन ॥

(दुहा) अरिहंतादिक पद तणो, ध्यानधरि मनमांहि । सिद्धचक्र गुणवरणवुं, त्रिकरण धरिउछाहि॥१॥ राजग्रही नयरी भली, समवसर्या गणधार । सिद्धचक्रगुण वरणव्या, ते सुणजो अधिकार॥२॥ (ढालपहली)जगजीवनजगवालहो ॥ एदेशी श्रीगौतमगणेसरु।पभणेभवि सुखकार लालरे । श्रेणिकपमुहा सांभले। उत्तम धर्मविचार ला० श्री० ॥३॥

दुर्लभ मानुष्यभव लही। सेवो श्री
जिनधर्म ला० दानादिकचउभेदथो।
आराधिलहो शमे ला० श्री० ॥ ४ ॥
भावविना जे दानछे। सिवसुख तेह
थी न थाय ला० सीयल ते निष्फल
लोकमां। भावविना कहि वाय ला०
श्री० ॥५॥ भाव वीहूणो तपसहि।
भव बित्थारणहेतु ला० दानादिक
भावेमिल्या। भवसायरना सेतु ला०
श्री० ॥६॥ भाव मनो विषयि कह्यो,
मालवन मन जाण ला० आलंबन

बहु जातिना । नवपद मनमा आण
ला० श्री० ॥ ७ ॥ अरिहंत सिद्ध
आचारज । उवझाय साधुवखाण,
लालरे दर्शन, ज्ञान चारित्रवलि ।
तप ए नवपद जाण ला०श्री० ॥८॥
ढाल दूसरी ॥ भरतरीनीदेशी ॥ नव
पदध्यावो भविजना। त्रिकरण करि
इकतारजी ॥ गौतमस्वामी उपदिसै
श्रेणिकनरपतिसारजी ॥ न० ॥ ९ ॥
अठारदोष दूरे टल्या । केवलज्ञान
प्रकाशजी॥ देवदानवपति प्रणमता॥

प्रगट करे तत्व खासजी न० ॥१०॥
एहवा श्रीअरिहंतने । ध्यावोचतुर
सुजाणजी ॥ भावसहित आराधतां ।
सिवसुखलहोमहिराणजी न०॥११॥
पनरभेदप्रसिद्ध छे। कर्मरहित सुख-
दायजी ॥ सिद्ध अनतचतुष्कता ।
ध्यावो सिद्धलयलायजी न० ॥१२॥
पचाचारने पालता, परउपगार प्र-
धानजी ॥ शुद्धसिद्धांत वखाणता,
आचारजश्रुतखानजी न० ॥१३ ॥
गणतृप्तिकरता भला । सूत्र अर्थ-

नोदानजी। शिष्यादिकने आपता। नमोउवज्झायसुजानजी॥१४॥ कर्म भूमिमां विचारता। रत्नत्रयनाधार-जी॥ सुमति गुपति मुनिपालता। निकषाया सुविचारजी न० ॥१५॥ जिन प्रणीत जोशास्त्रमां। तत्व स-द्दहणास्वरूपजी, दरशन रयण प्रदी-पने। धारोचितमां अनूपजी न० ॥ ॥१६॥जीवादिक पदार्थनो। बोध स्वरूप विचारजी, विनयकरि सीखो सदा। नाणछे सर्व आराधजी न०

॥१७॥ अशुभक्रियानो त्याग छै। सु-
भकिरिया अप्रमादजी॥ उत्तमगुण
निरुक्तथी। लहोचरणनो स्वादजी
न० ॥१८॥ सघन करमतमहरणकुं।
भानुस मोतप जाणजी॥ कषाय
रहित बारभेदछै। तप पद मनमां
आणजी न० ॥१६॥ (ढाल) तीजी॥
कपूर हुवे अति ऊजलो जी ए देशी।
ए नवपद जिनधर्मनोजी, सारभूत
कहिवाय, मिवसुखनो कारक सही
जी, आराधा गुरुसहाय, भविक जन

सेवो जिनउपदेश, पभणो प्रथम ग-
णेश भ० ॥२०॥ ए नवपद थी नीप
जैजी, सिद्धचक्र यंत्रराज, अराधिने
सुखलह्यो जी, जिम श्रीपालमहारा-
ज, भ० से० ॥२१॥ तव पूछे मगधे-
सरूजी, कुण श्रीपालनरेश, किम-
आराधिसुखपामीयोजी, करुणाकरो
गणेश भ०से० ॥२२॥ गौतम स्वामि
उपदिशेजी, निसुणो श्रेणिकरा-
जान, चंपानगरी नो राजीयोजी,
श्रीपालनाम सुजाण भ०से०॥२३॥

उवररोगे पीडीयोजी, परणि राज-
कुमारी उज्जयणीमा जुहारियाजी,
रीपभेश्वर मनुहारी भ० से० ॥२४॥
मुनिचंदगुरु उपदेशथीजी, आरा-
ध्यो सिद्धचक्र, रोगगयो वलिसुख-
लह्योजी. संपदा पामीजिमशक्र
भ० से० ॥२५॥ नवपद ओलीआं-
विलतणीजी, नवराणीने साथ,उ-
ज्जमणो पूरणहुवांजी, करि खर-
च्यो घणो आथ भ० से० ॥ २६ ॥
नवपडिमादेरासरुजी, नवजीरणउ-

ष्कार, पहिलोपदआराधियोजी, नव पूजा मनुहार भ० से० ॥२७॥ इम नव पद विस्तारथीजी, पूजी लह्यो सुखसार, आयु पूरण करि ध्यानथी-जी, नव मेस्वर्ग अवतार भ० से० ॥२८॥ इम श्रीपालना भवथकीजी, नवमे भवसहुसार, निरुपमशिवसुख पामशेजी, कहे गौतमगण धार भ० से० ॥२९॥ श्रेणिक सुणि हरखित थयो जी,प्रभुजीना वांद्यापाय। वीर जिनेसर इम भणेजी, सुण श्रेणिक

नरराय भ० से० ॥३०॥ एक एक पद आराधतांजी, केई पाम्या भव अंत, नव पद ते निज आतमाजी, ध्याता ध्येय लहंत, भ० से० ॥३१॥ तीर्थंकरपद पामस्येजी, तुंइण भरत मझार, इम सांभलि नृप आनंदियो जी, निजघरपोलो सुखकार भ० से० ॥३२॥कलश ॥ इम वीर जिनवर भुवनदिनयर नवपदमहिमावरण-व्यो, सुरतबंदररहि चोमासो सि-द्धचक्रगुण गणस्तव्यो, सवत उग-

णीसे पचोत्तर आश्विन शुदि सात-
मदिने, जिनकृपाचंद्र सूरि पभणे
वर्तो मंगल प्रतिदिने ॥२३॥

॥ इति नवपद वृद्ध स्तवनम् ॥

---

॥ अथ दूजनो स्तवनम् ॥

( दुहा ) वर्द्धमान जिन वंदिये,
त्रिशलानंदन देव, सिंहलंछन सेवि
तसदा, सुरपतिसारे सेव ॥१॥ जन्म
समेथी जगगुरु, अतुलवलि वडवीर,
तपउत्तम विधियुतकह्यो, जलनिधि

जिम गंभीर ॥२॥ (ढाल पहली ॥) कृपानाथ मुझ वीनती अवधार ॥ ए देशी ॥ धर्म करो जिनराजनो-जी, आणी उल्लट भाव, दोय भेदे आराधतांजी, पामो आत्म स्वभाव, भविक जनसेवो श्रीजिनवाणी, निजगुणमणिनी खाणी भ० ॥ १ ॥ तिथि आराधन फलतणोजी, शास्त्र मांहे अधिकार, बीज आराधो भवि जनाजी, तप किरिया विधिसार भ० ॥२॥ दोयमासलघु दूजनेजी, जाव

जीव उत्कृष्ट, दोय वरस दोय मास-
नीजी, करो बीज सुभ द्रष्ट, भ०
॥ ३ ॥ पडिकमणा दोयटंकनाजी,
देव वंदन निरधार, विधिसेतीफल
नीपजेजी, पामे भवनोपार भ०॥४॥
बीजदिवसनो सहु जुवेजी, चंद्रो-
दय सुप्रसिद्ध, वधतिकलातिमजा-
णजोजी, धर्मथी वांछित सिद्ध भ०
॥ ५ ॥ दुविधधर्मजिनवर कह्योजी,
देशने सर्वविरत्त, धर्म शुकल दोय-
ध्यानमांजी, होय सदा निरत्त भ०॥

॥ ६ ॥ अर्थ प्रकासे जिनवरूजी, सूत्ररचे गणधार, विहूं सेवे वाचंयमीजी, द्वादश अंग विचार, भ० ॥ ७ ॥ (ढाल दूसरी) नमोरे नमो से त्रुंजगिरीरे। एदेशी। बीजदीवसमां जानियेरे, कल्याणक सुविसालरे, श्रावणसुदिबीजे चव्या रे, सुमतिनाथ दयालरे, नमोरे नमो जिन चंद्रनेरे ॥१॥ माघ मासनी ऊजली रे, बीजदिवसमां जाणरे, अभिनंदन जनम्या प्रभूरे, त्रिहुंजगनाम-

हिराणरे नमो रे० ॥२॥ ए हीज तिथी वासुपूज्यजीरे, पाम्यो केवल नाणरे, फागुण सुदि बीजे जानियेरे, अरनाथ चवन सुजाणरे नमोरे०॥३॥ समेतसिखर पर सिववर्यारे, सीतलजिनवरनाणरे, चैतवदि बीजसुदरुरे, अविचलसुखमनआणरे नमो० ॥ ४॥ इम कल्याणक इनतिथीर, काल अनंते होयरे, अणंतकल्याणक जाणजोरे, एह आगमविधिजोयरे नमो० ॥५॥ तप पूरणहूवा थकांरे,

उज्जमणो सुविवेकरे, रत्नत्रयी आ-
राधवारे, धनखरचो वहुछेकरे नमो०
॥६॥ सीमंधरादि जिनवरारे, विह
रमान जिनवीसरे, मन मंदिरमा
आवजोरे, जिनकृपाचंद्रसूरीसरे ॥
नमो० ॥ ७ ॥

॥ इति वीजका स्तवन सपूर्णम् ॥



॥अथ पंचमिका वृद्ध स्तवन लि०॥

॥ दुहा ॥ सिद्धारथ कुल दिन
मणि। त्रिसलादेवि सुजात॥वर्द्ध-

मानजिनचंदकुं। नमन करि पर-
भात ॥१॥ गुरुदरियो भरियो गुणै,
किणविधि तरियो जाय। बलि-
हारि गुरुदेवनी, मोमनरह्यो लोभाय
॥२॥ जिन वाणी पीयूष रस, पान-
करो निशिदीश ॥ पांमो नाणसुहुं
करु। भाखै जगनाईश ॥३॥ (ढाल)
कपूरहुवै अति ऊजलोजी ॥ ए देशी
॥ ज्ञान आराधो भवि जनाजी। आ-
णि भक्तिअपार, पांच ज्ञान प्रगटा-
यवाजी। पञ्चमी सेवों उदारर,

प्राणि जिनवाणीमन आण, अनुपम सुखनीखाणरे ॥ प्रा० जिन० ॥१॥ नाण वड़ोसंसारमांजी, ज्ञानथी मुगति थाय, ज्ञान दीपक सम जाणियेजी, सर्व लोक प्रगटायरे ॥ प्रा० ॥ जिन० ॥ २ ॥ दिव्यज्ञानलोचन कह्योजी, लोकालोक देखाय॥ज्ञानविनापशुसारिखोजी, जाणे नहीनर कांयरे ॥प्रा०॥ जिन० ॥३॥ ज्ञान आराधकसर्वथीजी, किरिया देशविचार भगवति सूत्रमांभाखि-

योजो, आठमें शतक मझाररे ॥
प्रा० ॥ जिन० ॥४॥ अज्ञानी क्रोड
वरसमांजी, तप करि निर्जरा जेह,
ज्ञानी स्वासोस्वा समांजी, कर्मक्षय
करे तेहरे ॥ प्रा० ॥ जि० ॥५॥ ज्ञान-
तणो अधिकार छेजी, नंदीसूत्र म-
झार, क्रिया सहित ज्ञान सुंदरूजी,
मोक्षतणो दातारर ॥ प्रा० ॥ जि०॥
६॥ जिम सोनो सुगंधथीजी, रत्नमं-
दडी ये जाण, संख सोहे दूधे भर्यो-
जी, तिम किरयायुतनाणरे ॥प्रा०॥

जि० ॥७॥ महानसीहैमांथि कह्यो जी, पञ्चमो विधिविस्तार, वीरजिनंद दाखियोजी. सूत्रे श्रीगणधारे । प्रा० ॥ जि०॥८॥ (ढाल बीज) सखि आजअनोपम दीवालि ॥ ए देशी ॥ज्ञानी आराधो संपदा साधी, निजगुणनो एडपगारी, सखि नाण सुहंकर गुणकारी ॥६॥ पञ्चमी तप विधियुत भवि करके, नाणने सेवा इकतारी ॥ स० ॥ना०॥१०॥ मगसर माह फागुण वैमाख. जठ आपाढने

दिल धारी ॥स०॥ ना० ॥११॥ एष
ट्मासे विधियुत लीजे, शुभदिन
गुरुमुखथी सारी ॥स०॥ ना० ॥१२॥
देव वंदन देहरासर करीने, पोथी
पूजो सुविचारी ॥स०॥ ना० ॥१३॥
गीतारथ गुरु चरण नमीने, नंदि
विधिकरि हितकारी ॥ स० ॥ना०॥
॥१४॥ गुरुमुख उपवास भावेकरीने
पडिक्कमिटालोअतिचारी ॥ स० ॥
ना० ॥१५ ॥ शास्त्रभणो श्रीसद्गुरु
पासै, पञ्चमी दिन आरंभ टारी ॥

स० ना०॥ १६॥ पांचवरस पांच मासने उत्कृष्ट, जावजीवकरे इकतारो स० ना० ॥ १७॥ पांचमासलघुपञ्चमी कीजे, स्तवन थुइ कहे ब्रह्मचारी स० ना० ॥ १८ ॥ ढालतीजो ॥ पहलो अग सुहामणो रे॥ एदेशो ॥ ज्ञाननमोगुणभविजनारे नाणप्रकाशकजाणो सुगुणनर, पञ्चमीतप विधियुत करो रे लाल, पामा अविचल नाणरं ॥सु०॥ज्ञा० ॥ १९ ॥ ढाय भेदे नाण जाणी-

थेरे । निश्चयनेव्यवहाररे ॥ सु० ॥
त्रण अनुयोग व्यवहार मांरे ला०
द्रव्यनिश्चय सुखकाररे ॥ सु० ॥
ज्ञा० ॥२०॥ पांच ज्ञानना भेदछैरे,
इकावन सुविशेष रे ॥सु०॥ भिन्न-
भिन्न ते दाखव्यारे ॥ ला० ॥ तेह
कहुं लवलेशरे ॥सु०॥ज्ञा०॥२१॥
मतिज्ञानना जाणियेरे, अठावीश
प्रकाररे ॥ सु० ॥ श्रुतना चवदे ने
वीशछेरे, अक्षरादिक सुविचाररे
॥सु०॥ ज्ञा०॥२२॥ अवधिछ असं-

खभेदछेरे मनपर्यंव दुगजाणरे ॥
सु० ॥ लोकालोक प्रकाशको रे ॥
ला०॥ केवलमनमें आणरे ॥सु०॥
ज्ञा० ॥२३॥ तीन ज्ञान प्रत्यत्तछेरे,
देशसर्वसुजगीशरे ॥ सु०॥ अवधि
मनपर्यंव वलिरे ॥ला० ॥ देश प्र-
त्यत्त कह्या ईशरे ॥ सु० ॥ ज्ञा० ॥
२४॥ केवल सर्व प्रत्यत्तनेरे, ध्यावो
परमपवित्ररे ॥ सु० ॥ दोय परोत्त
पिछाणियेरे ॥ला० ॥ मतिश्रुतभेद
विचित्ररे ॥ सु० ॥ ज्ञा० ॥ २५ ॥

च्यार ज्ञान टप्पाकह्यारे, श्रुत अनु
योग विचाररे ॥सु०॥ उद्देशादिक
जाणियेरे, ॥ला०॥अनुयोगद्वारम-
झाररे॥सु०॥ ज्ञा० ॥२६॥ उपगारी
श्रुतनाणथीरे, जाणे आज त्रिका-
लरे ॥सु०॥ परबोधकश्रुत सेवियेरे
लाल, सद्गुरुचरण नहालरे ॥सु०॥
ज्ञा० ॥२७॥ वायण प्रछना पराव-
र्तना, अनुपेहा दिलधाररे ॥सु०॥
धर्मकथा कहा कीजीयेरे ॥ ला० ॥
सझाय पांच प्रकाररे ॥सु०॥ज्ञा०॥

॥ २८ ॥ अंगइग्यार बारउपांगछेरे, दश पयण्णा नदोशरे ॥सु०॥ छछेद चउमूल दिलधरो रे ॥ ला० ॥ अनुयोगद्धारपैतालीशरे ॥ सु०॥ ज्ञा० ॥ २९ ॥ ढाल चोथी ॥ गरबेनी ॥ स्वामी शरीर सोसाइ गयो ॥एदेशी॥ ज्ञान भजो भवि प्राणीया, वंछितफलदातार, ज्ञानीदीपक समकह्यो, सूत्रे श्रीगणधार ॥ज्ञा०॥ ॥ ३० ॥ सुरतरु सुरमणि सुरगवि, कल्पलताअनुकार, एहथी अधिको जाणि

ये, महिमाअगमअपार ॥ ज्ञा० ॥
३१ ॥ काल अनादि लगे भम्यो,
मिथ्यामति भवमांय, सम्यग्ज्ञान
प्रगटे यदा, भवमें न रहाय ॥ज्ञा०॥
॥३२॥ समकितगुण प्रगटाववा,
अणाकरणाकरे जीव, समकित ज्ञान
एकणसमे, लहै सुख अतीव ॥ज्ञा०
॥३३॥ देशविरति पामें तदा, पल्य-
पहुत्तस्थिति जाय, संख्यातसागर-
गयांचरणधर, ज्ञानादिकं चितलाय
॥ ज्ञा० ॥ ३४॥ घातिकरमनो त्त-

यकरी, केवलज्ञान प्रकाश, भव्य-
कमलप्रतिबोधता, विचरे भगवंत
खास ॥ ज्ञा० ॥ ३५ ॥ ज्ञानचरण
दोय भेदछे, मुक्ति कारण जाण,
तप संजम विहुं दाखिया, भाव ए
मनमां आण ॥ज्ञा०॥३६॥ पांचमि
आराधनाकरि,ज्ञान भगति करो
सार , तपपूरणथयां कीजिये, उज्ज
मणो सुविचार॥ज्ञा० ॥३७॥ पांच-
पांचज्ञानादिना, उपगरण करो
सार, धनखरचो बहुभावथी, लहो

पुन्य संभार ॥ज्ञा०॥ ॥३८॥ देवो-
दान सुपात्रने, साहमीवछल सार,
भगति करो साहमी तणी, रात्री-
जागोउदार ॥ ज्ञा० ॥ ३६ ॥ वरदत्त
ने गुणमंजरी, ज्ञान आराधिने सुख,
पामी अविचलपदलह्या, मेटीने
भवदुःख ॥ ज्ञा० ॥ ४० ॥ कलश ।
संवत् उगणीसै पिचत्तर पोषवदि-
एकम भले, सुरतबंदर भविकसुख
करसीतलजिन सुपसाउलै, श्रीवीर
जिनवर पंचमितप विधि प्रकाश्यो

सुभमणे, सुविहित परंपर गच्छखर-
तर जिनकृपाचंद्रसूरिभणे ॥ ४१ ॥
॥ इति पंचमो चार ढालनो स्तवन ॥

---

अथ अष्टमी वृद्ध स्ततवन लिख्यते।
॥दुहा॥ वर्द्धमानजिनवरनमूं ।
समरि सारदमाय । अष्टमी तप
विधिवरणवुं । आगमयुत संप्रदा-
य ॥ १ ॥ आठमतिथी अराधवा।
भाखें त्रिजगभाण ॥ विधिसेंति
तपकीजिये। पामेउत्तमनाण ॥ २ ॥

॥ढाल पहली ॥ शंभवजिनवर वीनती ॥ एदेशी ॥

आठम तपआराधिये। अष्टमी गति दातारो रे ॥ प्रवचन माता आठने । पालो निसदिन सारोरे ॥ आठम० ॥ १ ॥ अष्टसिद्धि कारक सदा । आठमतप उजमंतारे, सामायकपोसहकरि, पर्वतिथिसेवतारे ॥ ॥ आ० ॥ २ ॥ पर्वतिथीमां वंधाय छे । प्रायें परभव आयुरे ॥ तिणकारण तिथीतपकरो । आगममांहि

गवायुं रे ॥ आ० ॥ ३ ॥ वृहदावश्यकवृत्तिमां । हरिभद्रसूरिवोले रे, तिमचूर्णिलघुवृत्तिमां, योगशास्त्रमे खोलेरे ॥ आ० ॥ ४ ॥ नवपद प्रकरणवृत्तिमां दिनकृत्य देवेंद्रसूरिरे ॥ विधिप्रपा पंचाशक वलि। इम अधिकार छे भूरिरे ॥आ० ॥५॥ सामायक पहिलां कह्यो। पाछल इरियानो पाठरे ॥ जाणे पण मानेनहिं । एहकर्मनो ठाठ रे॥ आ० ॥६॥ विधिथी सामायिक करो। जिमपामो भ-

वपारोरे ॥ अविधिथीकिरियाकरि । नवि छुटेभवनोलारोरे ॥ आ० ॥७॥

ढालबीजी ॥ यतनी ॥

परवतिथिये पोषध करिये । शुद्ध आगमने अनुसरिये । वलिआठकर्म नेहरिये । सलूणा भाव भले आराधो एतो आराधि सिवसुख साधो । सलुणा आठम तिथी आराधो॥१॥ आठम दोय चउदस कहिये । अमावस पूनिम लहिये । एह छ तिथी चारित्र वहिये ॥स०॥भा०॥२॥ वली कल्या-

णरु तिथीजाणो। पजुषणमनमांआ
णो। इत्यादिक पर्वपछाणो ॥स०॥
भा०॥३॥त्रीजे अंगे पांचमे अंगे। उपा
शकदशासुखसंगे। आवश्यकटीका
उमंगे ॥स०॥भा०॥४॥ इत्यादिकआ
गमसाखे। परवतिथिये पोषधभाखे।
विधियुतकरताफलचाखे ॥स०॥भा०
॥ ५ ॥ जे नित्यपोषधनेताणे। आ-
गमविधिते नविजाणे। हरिभद्रवचन
परमाणे ॥स०॥ भा०॥६॥
॥ ढाल तीजी जइने कहेजो मारा

बालाजीरे ए देशी ॥

आठमपरव तिथि कही । मारा वालाजी रे । आराधोगुणगेह । जग गुरुवंदिये । मारा वालाजी रे । एहति- थी कल्याणकघणा । मारावालाजीरे । त्रिहुं कालनागिणोतेह । जगगुरुवं० मारावालाजी रे ॥१॥ आचारङ्गमांभा खिया ॥मा०॥ वा०॥ भावनाअध्य यनसार ॥ज०॥मां०॥ ठाणांग ठाणे पांचमे ॥मा०॥ वा०॥ कल्पसूत्र म- नुहार ॥ज०॥ २॥ आगमप्रकरण

चरित्रघणा॥मा०॥वा०॥एमा प्रकट पणे तू जोय ॥ज०॥वं०॥ षट्कल्या णकवीरना॥मा०॥वा०॥ आगम मांहे होय ॥ज०॥वं०॥३॥ पजूसणकल्पे कह्यो ॥मा०॥वा०॥ पचासदिवसप्र माण। तेहनविमाने मानथी ॥मा०॥ वा०॥ जिन आज्ञासुख खाण ॥ज०॥ वं०॥४॥ इम अनेककल्पना करि ॥मा०॥वा०॥ मनमांन्योमांने कोय ॥ज०॥वं॥ तुजआगम मुजमनवस्यो ॥मा०॥वा०॥ एहिज भवभव होय०

॥ज०वं०॥५॥ विसंवाद घणोपड्यो ॥
मा०॥वा०॥तेहने कहियेजाय ॥ज०
॥वं॥अतिशयज्ञानोतणोपड्यो ॥मा०
॥वा०॥ विरह ते केम खमाय ॥ज०॥
वं०॥६॥ दूषम कालमां ऊपनो॥ मा०
॥वा०॥ दक्षिणभरतमझार ॥ज०॥
वा०॥ प्रभुनोसरणो मे ग्रह्यो ॥मा ॥
वा०॥ प्रभु छो प्राण आधार ॥ज०॥
वं०७॥ तारक तारो तातजी ॥मा०
॥वा०॥ हुं छूं सेवक तुज्झ ॥ ज० ॥
वं०॥ अपराधिघणा तारिया॥मा०॥

॥ वा० ॥ केमविसारसोमुज्ज॥ ज०॥ वं० ॥८॥ कलस ॥ श्रीवीरजिनवर भविकसुखकर मातत्रिशला नन्दनो। मैंथुएयो आगम भक्तिसंयुक्त दुरितकर्म निकंदनो। शुभवरसउगणोसे चमोत्तर भाद्रवसुदिआठमसमें,जिन कृपाचन्द्रसूरि स्तवनकीधोअनुभव ज्ञानप्रकाशमे ॥ ६ ॥ इति अष्टमी वृद्धस्तवन संपूर्णम् ॥

---

॥ अथ इग्यारसनो २ ढालनो स्तवन लिख्यते ॥

॥ दुहा ॥ स्वस्ति श्रीमंगलकरण,हरणताप जिणचंद, वीरजिनंद दिनंदसम, प्रणमुंधरिआनंद ॥१॥ गौतमआदि गणधरा, श्रुतकेवल सुविहाण, त्रिकरणयोगेवंदता, पामेकोडकल्याण ॥ २ ॥ एकादशी तिथीवर्णवुं, शास्त्रतणे अनुसार, विधिपूर्वक आराधतां, पामे भव नोपार ॥ ३ ॥ (ढाल पहली) पणि

हारीनो ॥ देशी ॥ नेमिजिनेसरउप
दिशै, सुखकारी रे लोय, साभलेक्र
ष्नराजान, वालाछो, द्वारिकानगरी
समवसर्या ॥सु०॥ रेवताचलउद्यान
॥वा०॥४॥ पर्वाराधन फल कह्यो ॥
सु०॥ सांभले परषदावार ॥ वा० ॥
पर्यूषण चउमासा भला ॥सु०॥ न
वपदओलीसार वा० ॥५॥ पञ्चमी
बीज आठम कही ॥ सु० ॥ जिन-
कल्याणक जाण ॥वा०॥ एकादशी
इम जाणियै ॥सु०॥ पर्वाधिकमन-

९ ॥ पाचभरतऐरवतवलि ॥सु०॥पांचकल्याणक जाण ॥वा०॥ दशखेत्रना इमजाणियै ॥सु०॥ पचाश कल्याणक आण ॥वा०॥१०॥ तीनकालगिणता थकां ॥सु०॥दोढसै कल्याणक थाय ॥ वा०॥ तिथीमांहि सिरोमणि । सु०॥ इग्यारस सुखदाय ॥वा० ॥११॥ अनतकल्याणकइण परे ॥सु० ॥ अनन्त चोवीसीजोय ॥वा०॥ मौनकरी आराधिये ॥सु०॥ एहथी सिवसुखहोय वाला०॥१२॥

चोविहार उपवासथी ॥सु०॥पोसहक
रिनेसार ॥वा०॥ सुगुरुचरणसेवाकरी
॥सु०॥ काउसग्गदिलधार ॥ वा०॥
१३॥ मोनकरी मल्लिनाथजो ॥सु०॥
एकदिवस सुखकार ॥वा० ॥ मौन-
प्रथा इणपरिथई ॥सु०॥ लह्यो केवल
श्रीकार ॥वा० ॥१४॥ (ढाल बीजी)
माता त्रिशला भुलावे पुत्रपालणे ।
एदेशी। सुखकर देवनिरञ्जन नेम
जिनेंद इमउपदिसै ॥ एआंकडी ॥
भविजन भावधरिने सांभले श्रीजि

नवाण, अमीरसवयणे श्रवणअञ्ज
लीभर पीवतां, एतो जायैभवभव
निर्मितकर्मनिवाण ॥सु०॥ १५॥ भ
वियण अङ्गइग्यारआराधवा, तप-
विधिएकही जेहथीपामे अनुपम,
महिमाअतुलअपार, वरसइग्यार-
नें मासएकादश तपकरो, सपूरण
तप हुआं होवे मंगलकार॥सु०॥१६
भ० अङ्गअग्यारे लिखावेसुवरण
अत्तरे, पुस्तक पूठा टवणी नवकर
वाली सार, कवलीभिलमिल पा-

टीनेवली पाटली, वीटणामखमल
रेसमबरतणा मनुहार ॥सु. १७॥भ०
डोरालेखण झाबी बासकुंपावलि
कोथली, वटवो मिजासणाने चन्द
रवा अधिकार,पूठीया चौपड़ रुमाल
नाना भांतिना,पाटापाटलाने त्रिगड़ो
रचे सुखकार ॥सु०१८॥ भ० केसर
सूखड ग्वसकूंचीने वाटको, प्यालाने
कलसा अंगलूहणादिलधार, चाम-
र छत्र त्रयने आभूषणरत्नेजड्या,
रचियै वासखेपादि पूजाविविध

प्रकार ॥सु०॥१६॥भ० देवपूजा तिम गुरुपूजाविधि आदरो, करियै साहमीवछल धरियै भावविसाल, रात्रि जागो करि जिनगुणगावो प्रीतसुं, अधिको धनखरचीने लहिये रंगरसाल ॥ सु० ॥ २० ॥ भ० इग्यारसनो तपसेवो भलेभावसुं, सुव्रतसेठे पौषधथी चितलाय, चोर अग्नि ना उपद्रवथी ते ऊगर्यो, एतिथी सेव्यां सिवमारगमां सुखेजवाय ॥ सु० ॥ २१ ॥ कलश ॥ इमनेमि-

पसाय । रोहिणीतपविधीवर्णवुं, शास्त्रथकीचितलाय ॥ १ ॥ कल्याणक ओली भली, पंचम्यादि तप जाण । इम बहुविधि तप वर्णव्यो, तिम रोहिणी मनआण ॥ २ ॥ हांरे मारा ठामधर्मनासाढा पचवीसदेशजो ॥ एदेशी ॥ हांरे म्हारे जंबू द्वीपमां भरतक्षेत्रमनुहारजो, अंगदेशनगीनोसोहे अतिभलोरेलोय ॥ हा० ॥ चंपानामें संदर नवलीनयरीजो, वासुपुज्य-

बोले, बालक किम नीचे होले, राजा मनमां दुख मोले, रोवे अतिचिंता छोले ॥ सलूणी बो० ॥ १४ ॥ पडतो सुत सासणदेवे, सुकोमल हाथे लेवे, सिंहासनऊपरसेवे, नाटक करि लूंछनालेवे, सलूणी बो० ॥ १५ ॥ ए अचरिज सहुजन निरखे, राजाराणी मनहरखे, विस्मयलहि नरपति सरखे; सुत पूरवपुण्यने परखे, सलूणी बो० ॥ १६ ॥ राजा इण परि विचारे, कोई ज्ञानी

गुरुपाउधारे, तो एहसंदेहनिवारे,
जिन कृपाचन्द्रसूरि सुखसारे॥१७॥

॥ ढाल तीजी ॥

रंग रसिया रँगरसवन्यो मन
मोहन जी। ए देशी। इकदिन
ज्ञानि पधारिया, सुनो सुगुणाजी,
वासुपूज्यस्वामीने अणगार, गच्छ-
पति आव्यारे सुणोसुगुणाजी,
रूपकुंभ स्वर्णकुंभजी, सु० चउना-
णी करे उपगार, गच्छ० ॥ १८ ॥
राजादिक वंदन गया, सु० देशना

दीधी उदार, ग० करजोडीराजा भणे, सु० रोहिणीनोअधिकार, ग० सु० ॥ १६ ॥ मुझ मन अचरज अतिघणो सु० कृपाकरी कहो सुविचार गच्छ०सु० पूरव भव मुनि वर कह्यो, सु०तेह सुणयो दिलधार, गच्छ० सु० ॥ २० ॥ जंबुदीपना भरतमां,सु० सिद्धपुरनगरकहवाय, ग० सु० पुहवीपाल राजा तिहां सु० सिद्धमती राणी सुहाय, ग० सु० ॥२१॥ इकदिन क्रीडा कारणे, सु०

चन्द्र उद्यानमें जाय, ग०सु० क्रीडा करता पधारिया, सु० गुणसागर मुनि महाराय, ग० सु० ॥ २२ ॥ मुनिने बांदी राजा कहे, सु० राणी मुनिने देवो दान, ग० सु० विष-यनी अन्तराय मानती, सु० कडवी तुंवी देइ कीधो हेरान, ग०, सु० ॥ २३ ॥ काल धर्म पाम्यो मुनिवर सु० राणीने काढ़ी राय ॥ग० सु०॥ सातमेदिन कोढ़ऊपनो, मरी छठी नरकते जाय, ग० सु० ॥ २४ ॥

